"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 18 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 4 मई 2018—वैशाख 14, शक 1940

विषय—सूची

भाग 1.—(1) राज्य शासन के आदेश, (2) विभाग प्रमुखों के आदेश, (3) उच्च न्यायालय के आदेश और अधिसूचनाएं, (4) राज्य शासन के संकल्प, (5) भारत शासन के आदेश और अधिसूचनाएं, (6) निर्वाचन आयोग, भारत की अधिसूचनाएं, (7) लोक-भाषा परिशिष्ट.

भाग 2.—स्थानीय निकाय की अधिसूचनाएं.

भाग 3.—(1) विज्ञापन और विविध सूचनाएं, (2) सांख्यिकीय सूचनाएं.

भाग 4.—(क) (1) छत्तीसगढ़ विधेयक, (2) प्रवर समिति के प्रतिवेदन, (3) संसद में पुर:स्थापित विधेयक, (ख) (1) अध्यादेश, (2) छत्तीसगढ़ अधिनियम, (3) संसद् के अधिनियम, (ग) (1) प्रारूप नियम, (2) अंतिम नियम.

# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 31 मार्च 2018

क्रमांक ई-1-01/2018/एक/2.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री सुब्रत साहू, भा.प्र.से. (1992), मुख्य निर्वाचन पदाधिकारी, छत्तीसगढ़ तथा अतिरिक्त प्रभार प्रमुख सचिव, लोक स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण तथा चिकित्सा शिक्षा विभाग एवं संसदीय कार्य विभाग को भारत निर्वाचनआयोग के पत्र क्र. 154/ CGH /2017-P. Admn /64, दिनांक 05-02-2018 के अनुक्रम में प्रमुख सचिव, लोक स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण तथा चिकित्सा शिक्षा विभाग एवं संसदीय कार्य विभाग के अतिरिक्त प्रभार से मुक्त करता है.

2. श्रीमती निहारिका बारिक, भा.प्र.से. (1997), सचिव ग्रामोद्योग तथा अतिरिक्त प्रभार सचिव, संस्कृति एवं पर्यटन विभाग को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त सचिव, लोक स्वास्थ्य एवं परिवार कल्याण तथा चिकित्सा शिक्षा विभाग के पद पर पदस्थ करते हुए सचिव, संस्कृति



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2018.

एवं पर्यटन विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

3. श्री हेमंत कुमार पहारे, भा.प्र.से. (2002), सचिव, संसदीय कार्य तथा अतिरिक्त प्रभार सचिव, जनशिकायत निवारण विभाग, संचालक, ग्रामोद्योग, प्रबंध संचालक, छ.ग. हस्तशिल्प विकास बोर्ड तथा प्रबंध संचालक, छ.ग. हाथकरघा विकास एवं विपणन सहकारी संघ मर्यादित को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त सचिव, ग्रामोद्योग का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

4. श्री अन्बलगन पी., भा.प्र.से. (2004), प्रबंध संचालक, छ.ग. राज्य विपणन संघ मर्यादित, रायपुर तथा अतिरिक्त प्रभार प्रबंध संचालक, छ.ग. अधोसरंचना विकास निगम (सीआईडीसी), रायपुर को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त विशेष सचिव (स्वतंत्र प्रभार), लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी विभाग के पद पर पदस्थ करता है.

श्री अन्बलगन पी., भा.प्र.से. द्वारा विशेष सचिव (स्वतंत्र प्रभार), लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी विभाग का कार्यभार ग्रहण करने के दिनांक से श्रीमती शहला निगार, भा.प्र.से. (2001), सचिव, लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी विभाग तथा अतिरिक्त प्रभार सचिव, कौशल विकास, तकनीकी शिक्षा एवं रोजगार विभाग, पदेन सचिव, वित्त विभाग (पेंशन निराकरण समिति के कार्य हेतु), सचिव, विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी विभाग केवल लोक स्वास्थ्य यांत्रिकी विभाग के प्रभार से मुक्त होंगी. शेष प्रभार यथावत रहेगा.

5. श्री जन्मेजय महोबे, भा.प्र.से. (2011), उप सचिव, राजभवन सचिवालय को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त प्रबंध संचालक, छ.ग. राज्य विपणन संघ मर्यादित, रायपुर पदस्थ करते हुए प्रबंध संचालक, छ.ग. अधोसरंचना विकास निगम (सीआईडीसी), रायपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपता है.

श्री जन्मेजय महोबे, भा.प्र.से. द्वारा प्रबंध संचालक, छ.ग. राज्य विपणन संघ मर्यादित, रायपुर का पदभार ग्रहण करने के दिनांक से प्रबंध संचालक, छ.ग. राज्य विपणन संघ मर्यादित, रायपुर के असंवर्गीय पद का राज्य शासन, भारतीय प्रशासनिक सेवा (वेतन) नियमावली, 2016 के नियम-12 के तहत प्रतिष्ठा एवं जिम्मेदारी में भारतीय प्रशासनिक सेवा के वरिष्ठ वेतनमान के संवर्गीय पद के समकक्ष घोषित करता है.

6. श्रीमती रोक्तिमा यादव, रा.प्र.से. (2005), अतिरिक्त कलेक्टर, रायगढ़ को अस्थायी रूप से आगामी आदेश पर्यन्त उप सचिव, राजभवन सचिवालय के पद पर पदस्थ करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**अजय सिंह**, मुख्य सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 27 मार्च 2018

क्रमांक ई-1-21/2003/एक/2.—भारत सरकार कार्मिक एवं प्रशिक्षण विभाग के अधिसूचना क्रमांक 14014/22/2004-AIS-1, दिनांक 08-02-2018 द्वारा भारतीय प्रशासनिक सेवा के अधिकारियों की वरिष्ठता पुनर्निधारित किए जाने के फलस्वरूप निम्नांकित अधिकारियों को कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान में नियुक्ति के संबंध में पूर्व देय तिथि में आंशिक संशोधन करते हुए उसके नाम के सम्मुख दर्शित कॉलम-5 में अंकित तिथि से सेवा के कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान (पे बैंड-3, रु. 15600-39100 और ग्रेड पे रु. 7600) (पुनरीक्षित-Pay Matrix Level-12) में अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त, स्थानापन्न रूप से नियुक्त किया जाता है :—

| स.क्र. | अधिकारी का नाम एवं पूर्व में आवंटित बैच | कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान में पूर्व नियुक्ति तिथि | वर्तमान आवंटित बैच | वर्तमान बैच अनुसार कनिष्ठ प्रशासनिक वेतनमान की देय तिथि |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | सुश्री रीता शांडिल्य/2004 | 01-01-2013 | 2002 | 01-01-2011 से |
| 2. | श्री ए. के. टोप्पो/2004 | 01-01-2013 | 2003 | 01-01-2012 से |
| 3. | श्री के. एन. शुक्ला/2004 | 01-01-2013 | 2003 | 01-01-2012 से |
| 4. | श्री निरंजन दास/2004 | 01-01-2013 | 2003 | 01-01-2012 से |
| 5. | श्री ईमिल लकड़ा/2004 | 01-01-2013 | 2003 | 01-01-2012 से |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| 6. | श्री उमेश कुमार अग्रवाल/2005 | 01-01-2014 | 2004 | 01-01-2013 से |
| 7. | श्री धनंजय देवांगन/2005 | 01-01-2014 | 2004 | 01-01-2013 से |
| 8. | डॉ. एस. के. अलंग/2005 | 01-01-2014 | 2004 | 01-01-2013 से |
| 9. | श्री सी.एस.डेहरे/2005 | 01-01-2014 | 2004 | 01-01-2013 से |
| 10. | श्री टोपेश्वर वर्मा/2006 | 01-01-2016 | 2005 | 01-01-2014 से |
| 11. | श्री एन.एन. एक्का/2006 | 01-01-2016 | 2005 | 01-01-2014 से |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रोहित यादव,** सचिव.

## वन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 31 मार्च 2018

क्रमांक एफ 1-02/2018/10-भा.व.से.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री शिरीष चन्द्र अग्रवाल, भा.व.से. (1983) प्रधान मुख्य वन संरक्षक, औषधीय पौधे एवं परंपरागत वानिकी ज्ञान तथा मुख्य कार्यपालन अधिकारी, छ.ग. राज्य वनौषधि पादप बोर्ड, रायपुर को प्रधान मुख्य वन संरक्षक, राज्य अनुसंधान, प्रशिक्षण एवं जलवायु परिवर्तन तथा निदेशक, छ.ग. राज्य वन अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान, रायपुर के पद पर अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त पदस्थ करता है.

2. श्री अरूण कुमार द्विवेदी, भा.व.से. (1984) मुख्य कार्यपालन अधिकारी, छ.ग. राज्य जलग्रहण क्षेत्र प्रबंधन एजेन्सी, रायपुर की सेवाएं कृषि विभाग से वापस लेते हुए प्रभारी प्रधान मुख्य वन संरक्षक, औषधीय पौधे एवं परंपरागत वानिकी ज्ञान तथा मुख्य कार्यपालन अधिकारी, छ.ग. राज्य वनौषधि पादप बोर्ड रायपुर के पद पर अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त पदस्थ करता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ए. के. टोप्पो,** विशेष सचिव.

## गृह (पुलिस) विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 4 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 1-11/2015/दो-गृह/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा, प्रशासनिक आधार पर श्री बद्रीनारायण मीणा, भापुसे (2004), उप पुलिस महानिरीक्षक (योजना/दूरसंचार), पुलिस मुख्यालय, नया रायपुर को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ तकनीकी सेवाएं (साइबर शाखा, सीसीटीएनएस सहित), पुलिस मुख्यालय का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

2. श्री जितेन्द्र सिंह मीणा, भापुसे (2007), सहायक पुलिस महानिरीक्षक, (तकनीकी सेवाएं/यातायात), पुलिस मुख्यालय, नया रायपुर को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ योजना, प्रबंध एवं वित्त पुलिस मुख्यालय का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. के. माथुर,** उप-सचिव.

नया रायपुर, दिनांक 16 फरवरी 2018

क्रमांक एफ 1-11/2015/दो-गृह/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा, प्रशासनिक आधार पर निम्नांकित भारतीय पुलिस सेवा अधिकारियों को उनके नाम के सम्मुख कालम 4 में दर्शित पद पर अस्थाई रूप से आगामी आदेश पर्यन्त तक पदस्थ करता है :—

| क्र. (1) | अधिकारी का नाम (2) | वर्तमान पदस्थापना (3) | नवीन पदस्थापना (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | श्री मोहित गर्ग (भापुसे-2013) | पुलिस अधीक्षक, जिला-गरियाबन्द | पुलिस अधीक्षक, जिला-बीजापुर. |
| 2. | श्री एम. आर. अहीरे (भापुसे) | पुलिस अधीक्षक, जिला-बीजापुर | पुलिस अधीक्षक, जिला-गरियाबन्द |

नया रायपुर, दिनांक 26 मार्च 2018

क्रमांक /एफ 1-50/2013/दो-गृह/भापुसे.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 08-03-2018 जिसके द्वारा श्री अरूण देव गौतम, (भापुसे-1992), सचिव, छ.ग. शासन, गृह विभाग, मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर को दिनांक 12 मार्च 2018 से दिनांक 16 मार्च 2018 तक (कुल 05 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया है.

2. राज्य शासन एतद्द्वारा उक्त आदेश में आंशिक संशोधन करते हुये श्री अरूणदेव गौतम, (भापुसे-1992) को दिनांक 12 मार्च 2018 से दिनांक 14 मार्च 2018 तक (कुल 03 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 10 मार्च 2018 एवं 11 मार्च 2018 के विज्ञप्त शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

3. आदेश दिनांक 08-03-2018 की शेष शर्तें यथावत रहेगी.

नया रायपुर, दिनांक 31 मार्च 2018

क्रमांक /एफ 1-11/2015/दो-गृह/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री त्रिलोक बंसल, परिवीक्षाधीन (भापुसे-2016), जिला दुर्ग को व्यवहारिक प्रशिक्षण हेतु तत्काल प्रभाव से अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक जिला रायपुर पदस्थ करता है.

नया रायपुर, दिनांक 5 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 7-24/2014/दो-गृह/भापुसे.—राज्य शासन एतद्द्वारा श्री दीपांशु काबरा, (भापुसे-1997) पुलिस महानिरीक्षक, बिलासपुर रेंज, बिलासपुर को दिनांक 21-05-2018 से 02-06-2018 (13 दिवस) तक का अर्जित अवकाश की स्वीकृति प्रदान की जाती है. साथ ही दिनांक 19, 20 मई एवं 03 जून 2018 के शासकीय अवकाश का लाभ उठाने की अनुमति प्रदान की जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री काबरा, आगामी आदेश तक पुलिस महानिरीक्षक, बिलासपुर रेंज, बिलासपुर के पद पर पुनः पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री काबरा को अवकाश वेतन, भत्ते एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने से पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि श्री दीपांशु काबरा (भापुसे 1997) अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

5. श्री दीपांशु काबरा, (भापुसे-1997) पुलिस महानिरीक्षक, बिलासपुर रेंज, बिलासपुर के उक्त अवकाश अवधि में पुलिस महानिरीक्षक, बिलासपुर रेंज, बिलासपुर (छ.ग.) का चालू प्रभार श्रीमती नेहा चंपावत, उप पुलिस महानिरीक्षक, छसबल, सरगुजा रेंज, अंबिकापुर को उनके वर्तमान कार्य के साथ-साथ सौंपा जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**डी. पी. कौशल,** अवर सचिव.

---

## श्रम विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 10 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 10-7/2018/16.—राज्य शासन एतद्द्वारा असंगठित कर्मकार सामाजिक सुरक्षा अधिनियम, 2008 की धारा 3 की उपधारा (4) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए असंगठित कर्मकारों के लिए निम्नानुसार योजना बनाती है :—

**असंगठित कर्मकार विवाह सहायता योजना :—**

(अ) **योजना का प्रावधान :—**

1. योजना का नाम "असंगठित कर्मकार विवाह सहायता योजना" होगा.
2. योजना के अंतर्गत रुपये 15,000/- प्रति विवाह सहायता देय होगी.
3. यह योजना अधिसूचना दिनांक से प्रभावशील होगी.

(ब) **योजना हेतु पात्रता :—**

1. यह योजना प्रदेश में असंगठित कर्मकार राज्य सामाजिक सुरक्षा मंडल के अंतर्गत समस्त प्रवर्गों के अंतर्गत पंजीकृत महिला कर्मकार (ठेका श्रमिक, घरेलू महिला कामगार, हमाल एवं सफाई कर्मकारों को छोड़कर) के स्वयं के विवाह अथवा हिताधिकारी की धर्मज या विधिमान्य गोद ली गई या सौतेली ऐसी पुत्री जिसकी आयु विवाह के समय 18 वर्ष से कम नहीं हो, के लिये लागू होगी.

2. पंजीकृत महिला कर्मकार को स्वयं के विवाह/एक बार पुनर्विवाह एवं पंजीकृत श्रमिक के प्रथम दो पुत्रियों की सीमा तक लाभ प्राप्त करने की पात्रता होगी.

(स) **योजना हेतु आवेदन की प्रक्रिया :—**

1. हितग्राही को विवाह के 6 माह के भीतर विवाह प्रमाण पत्र के साथ किसी भी च्वाईस सेंटर, कम्प्यूटर सेंटर अथवा संबंधित क्षेत्राधिकारिता के सहायक श्रमायुक्त/श्रम पदाधिकारी के कार्यालय में जाकर वेबसाईट में दिये निर्देशानुसार ऑनलाईन आवेदन करना होगा.

2. आवश्यक दस्तावेज — अ. विवाह प्रमाण पत्र.
   ब. बैंक अकाउन्ट विवरण.

(द) **लाभ प्रदाय करने का प्रक्रिया :**—आवेदक के आवेदन के जांच उपरांत संबंधित क्षेत्राधिकारिता के सहायक श्रमायुक्त/श्रम पदाधिकारी/ सहायक श्रम पदाधिकारी द्वारा निर्धारित राशि आवेदक के खाते मे जमा करेगा.

(इ) **स्वीकृति का अधिकार :**—योजना के अंतर्गत स्वीकृति का अधिकार संबंधित जिले के कलेक्टर द्वारा अधिकृत अधिकारी/सहायक श्रमायुक्त/श्रम पदाधिकारी/सहायक श्रम पदाधिकारी को होगा.

(ई) **विसंगति का निराकरण :**—योजना में उल्लेखित शर्तों/नियमों के अतिरिक्त यदि कोई विसंगति उत्पन्न होती है, उस स्थिति में सचिव, छत्तीसगढ़ असंगठित कर्मकार राज्य सामाजिक सुरक्षा मण्डल का निर्णय अंतिम माना जायेगा.

नया रायपुर, दिनांक 10 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 10-8/2018/16.—राज्य शासन एतद्द्वारा असंगठित कर्मकार सामाजिक सुरक्षा अधिनियम, 2008 की धारा 3 की उपधारा (4) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए असंगठित कर्मकारों के लिए निम्नानुसार योजना बनाती है :—

**असंगठित कर्मकार प्रसूति सहायता योजना :—**

(अ) **योजना का प्रावधान :—**

1. योजना का नाम "असंगठित कर्मकार प्रसूति सहायता योजना" होगा.
2. योजना के अंतर्गत महिला कर्मकार को एकमुश्त रुपये 10,000/- प्रति प्रसव सहायता देय होगी.
3. प्रसूति सहायता योजना का लाभ अधिकतम दो बार के प्रसव हेतु ही देय होगी.
4. प्रसूति के दौरान हिताधिकारी महिला कर्मकार की मृत्यु हो जाने पर उसकी मृत्यु की तिथि तक का प्रसूति सहायता योजना एवं प्रसूति चिकित्सा व्यय की प्रतिपूर्ति का भुगतान उसके उत्तरजीवी परिवार के सदस्यों पति (पूर्ण राशि) पुत्र/पुत्री एक से अधिक उत्तराधिकारी होने पर बराबर भाग में तथा उपरोक्त उत्तरजीवी न होने पर वैध उत्तराधिकारी/उत्तराधिकारियों को प्राप्त होगा.
5. यह योजना अधिसूचना दिनांक से प्रभावशील होगी.

(ब) **योजना हेतु पात्रता :—**
यह योजना प्रदेश में असंगठित कर्मकार राज्य सामाजिक सुरक्षा मंडल के अंतर्गत समस्त प्रवर्गों के अंतर्गत पंजीकृत कर्मकार चाहे पुरुष हो या स्त्री, पति या पत्नी में से कोई भी (ठेका श्रमिक, घरेलू महिला कामगार, हमाल एवं सफाई कर्मकारों को छोड़कर) के लिये लागू होगी.

(स) **योजना हेतु आवेदन की प्रक्रिया :—**

1. हितग्राहियों को शिशु के जन्म के 90 दिवस के भीतर किसी भी च्वाईस सेंटर, कम्प्यूटर सेंटर अथवा संबंधित क्षेत्राधिकारिता के सहायक श्रमायुक्त/श्रम पदाधिकारी के कार्यालय में जाकर वेबसाईट में दिये निर्देशानुसार ऑनलाईन आवेदन करना होगा.
2. आवश्यक दस्तावेज :—अ. जन्म प्रमाण पत्र, ब. बैंक आकउंट विवरण.

(द) **लाभ प्रदाय करने का प्रक्रिया :**—आवेदक के आवेदन के जांच उपरांत संबंधित क्षेत्राधिकारिता के सहायक श्रमायुक्त/श्रम पदाधिकारी/सहायक श्रम पदाधिकारी द्वारा निर्धारित राशि आवेदक के खाते में जमा करेगा.

(इ) **स्वीकृति का अधिकार :**—योजना के अंतर्गत स्वीकृति का अधिकार संबंधित जिले के कलेक्टर द्वारा अधिकृत अधिकारी/सहायक श्रमायुक्त/श्रम पदाधिकारी/सहायक श्रम पदाधिकारी को होगा.

(ई) **विसंगति का निराकरण :—**
योजना में उल्लेखित शर्तों/नियमों के अतिरिक्त यदि कोई विसंगति उत्पन्न होती है, उस स्थिति में सचिव, छत्तीसगढ़ असंगठित कर्मकार राज्य सामाजिक सुरक्षा मण्डल का निर्णय अंतिम माना जायेगा.

नया रायपुर, दिनांक 10 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 10-9/2018/16.—राज्य शासन एतद्द्वारा असंगठित कर्मकार सामाजिक सुरक्षा अधिनियम, 2008 की धारा 3 की उपधारा (4) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए असंगठित कर्मकारों के लिए निम्नानुसार योजना बनाती है :—

असंगठित कर्मकारों के बच्चों हेतु छात्रवृत्ति योजना :—

(अ) **योजना का प्रावधान :—**

1. योजना का नाम "असंगठित कर्मकारों के बच्चों हेतु छात्रवृत्ति योजना" होगा.
2. परिवार की प्रथम दो संतानों की सीमा के अध्याधीन रहते हुये पंजीकृत कर्मकारी की ऐसे समस्त पुत्र/पुत्री जिन्होंने निम्नलिखित परीक्षाओं में से कोई भी परीक्षा उत्तीर्ण की हो अथवा व्यवसायिक परीक्षा मंडल द्वारा आयोजित प्रवेश परीक्षा में अहर्ता प्राप्त कर संबंधित व्यवसायिक पाठ्यक्रम में प्रवेश प्राप्त कर लिया हो.

3. कक्षा पहली में अध्ययनरत विद्यार्थियों द्वारा शाला प्रवेश से संबंधित दस्तावेज प्रस्तुत करने पर उन्हें योजना का लाभ प्रदाय किया जावेगा.

4. प्रत्येक कक्षा व पाठ्यक्रम के समक्ष उल्लेखित छात्रवृत्ति राशि एकमुश्त देय होगी.

| क्र. | कक्षावार विवरण | वार्षिक प्रोत्साहन राशि | |
|---|---|---|---|
| | | छात्र | छात्रा |
| 1. | कक्षा 1 से 5वीं तक | 500/- | 750/- |
| 2. | कक्षा 6वी से 8वीं तक | 750/- | 1,000/- |
| 3. | कक्षा 9वीं से 12वीं तक | 1,000/- | 1,500/- |
| 4. | स्नातक डिप्लोमा कक्षा जैसे—बी.ए./बी.एस.सी./ बी.कॉम आदि. | 1,500/- | 2,000/- |
| 5. | स्नातकोत्तर कक्षा जैसे—एम.ए./एम.एस.सी./एम.कॉम आदि. | 2,500/- | 3,000/- |
| 6. | स्नातक स्तर की व्यावसायिक पाठ्यक्रम के अध्ययनरत् होने पर. | 3,000/- | 4,000/- |
| 7. | स्नातकोत्तर स्तर की व्यावसायिक परीक्षा में अध्ययनरत् पी.एच.डी., एम. फिल या शोध कार्य करने पर. | 4,000/- | 5,000/- |

5. यह योजना अधिसूचना दिनांक से प्रभावशील होगी.

ब. **योजना हेतु पात्रता :—**

1. प्रदेश के किसी भी जिले में छ.ग. असंगठित कर्मकार राज्य सामाजिक सुरक्षा मण्डल के तहत समस्त प्रवर्गों के पंजीकृत असंगठित कर्मकारों (ठेका श्रमिक, घरेलू महिला कामगार, हमाल एवं सफाई कर्मकारों को छोड़कर) के प्रथम दो पुत्र/पुत्रियों को उपरोक्त तालिका अनुसार छात्रवृत्ति प्रदान की जावेगी.

2. यांत्रिकी या चिकित्सा शिक्षा हेतु महाविद्यालय/पॉलीटेक्निक अथवा अन्य पाठ्यक्रम में प्रवेश पश्चात इस योजना के अंतर्गत छात्रवृत्ति राशि प्राप्त करने वाले छात्र/छात्राओं की उस पाठ्यक्रम में न्यूनतम एक वर्ष के अध्ययन की अनिवार्यता होगी. एक वर्ष के बीच सत्र में अध्ययन रोक देने की स्थिति में छात्रवृत्ति राशि वापस जमा करनी होगी.

3. ऐसे छात्र/छात्रा जो अन्य शासकीय विभाग/संस्था की किसी योजनांतर्गत छात्र-वृत्ति राशि प्राप्त करने की पात्रता रखता है तो वह किसी एक योजना का चयन कर सकता है, जो उसके लिये हितकर/लाभप्रद हो, किन्तु किसी भी परिस्थिति में वह दो योजनाओं का एक साथ लाभ नहीं उठा सकता है.

(स) **योजना हेतु आवेदन की प्रक्रिया :—**

1. हितग्राही को किसी भी च्वाईस सेंटर, कम्प्यूटर सेंटर अथवा संबंधित क्षेत्राधिकारिता के सहायक श्रमायुक्त/श्रम पदाधिकारी/सहायक श्रम पदाधिकारी के कार्यालय में जाकर वेबसाईट में दिये निर्देशानुसार ऑनलाईन आवेदन करना होगा.

2. आवश्यक दस्तावेज :— अ. प्राचार्य/प्रधानपाठक द्वारा जारी प्रमाण पत्र
ब. बैंक अकाउंट विवरण.

(द) **स्वीकृति का अधिकार :**—योजना के अंतर्गत स्वीकृति का अधिकार संबंधित जिले के कलेक्टर द्वारा अधिकृत अधिकारी/सहायक श्रमायुक्त/श्रम पदाधिकारी/सहायक श्रम पदाधिकारी को होगा.

(ई) **विसंगति का निराकरण :**—योजना में उल्लेखित शर्तों/नियमों के अतिरिक्त यदि कोई विसंगति उत्पन्न होती है, उस स्थिति में सचिव, छत्तीसगढ़ असंगठित कर्मकार राज्य सामाजिक सुरक्षा मण्डल का निर्णय अंतिम माना जायेगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**तीरथ प्रसाद लड़िया,** अवर सचिव.

# आवास एवं पर्यावरण विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 13 फरवरी 2018

क्रमांक एफ 7-21/2017/32.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ नगर तथा ग्राम निवेश अधिनियम, 1973 (क्र. 23 सन् 1973) की धारा 23-क की उप धारा (2) के अंतर्गत इस विभाग की समसंख्यक सूचना दिनांक 18-7-2017 द्वारा राजनांदगांव विकास योजना 2031 में लोक प्रयोजनार्थ निम्नानुसार भूमि का उपांतरण प्रस्तावित करते हुये दो प्रमुख दैनिक स्थानीय समाचार पत्रों में लगातार दो दिन प्रकाशित की गई थी :—

**राजनांदगांव विकास योजना, 2031 में उपांतरण**

| क्र. | ग्राम का नाम | खसरा क्र. | रकबा (हेक्टेयर में) | विकास योजना में अंगीकृत प्रस्ताव | अधिनियम की धारा 23-क के तहत् उपांतरण के प्रस्ताव |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| | कन्हारपुरी प.ह.नं.-51 रा.नि.मं. लखोली | 196 | 11.003 हेक्टेयर में से 10.00 एकड़ | शैक्षणिक | आवासीय (प्रेस क्लब के सदस्यों के आवासीय उपयोग हेतु) |

2. उक्त उपांतरण सूरज बुद्धदेव प्रेस क्लब के सदस्यों के आवासीय प्रयोजन हेतु.

3. सूचना में उल्लेखित निश्चित् समयावधि के भीतर प्राप्त आपत्ति/सुझाव पर सुनवाई का युक्तियुक्त अवसर देने हेतु सुनवाई हेतु तिथि नियत की गई. आपत्तिकर्ता सुनवाई हेतु तिथि को उपस्थित नहीं हुए. आपत्ति/सुझाव पर शासन द्वारा विचार किया गया. विचार करने के उपरांत प्राप्त आपत्ति को अमान्य करते हुए राज्य शासन एतद्द्वारा राजनांदगांव विकास योजना 2031 में उपरोक्त उपांतरण की पुष्टि करता है. उक्त उपांतरण राजनांदगांव विकास योजना 2031 का अंगीकृत भाग होगा.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**रेजीना टोप्पो,** संयुक्त सचिव.

---

नया रायपुर, दिनांक 13 मार्च 2018

क्रमांक एफ 7-1/2013/32.—छत्तीसगढ़ भाड़ा नियंत्रण अधिनियम, 2011 की धारा 6 (3) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य शासन, एतद्द्वारा श्रीमती रानू दिवेकर, सेवानिवृत्त जिला न्यायाधीश की, छत्तीसगढ़ भाड़ा नियंत्रण अधिकरण में सदस्य के पद पर नियुक्ति की पदावधि में दिनांक 25-02-2018 से 03 वर्ष या 65 वर्ष की आयु पूर्ण करने तक, जो भी पूर्व में हो, वृद्धि की जाती है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. एल. सांकला,** अवर सचिव.

---

# वाणिज्य एवं उद्योग विभाग
## मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 14 मार्च 2018

क्रमांक/एफ 8-1/2012/11 /(6).—बायलर अधिनियम, 1923 की धारा 34 (2) के द्वारा प्रदत्त शक्तियों का प्रयोग करते हुए राज्य शासन एतद् द्वारा एनएसपीसीएल, भिलाई के बायलर क्रमांक सी.जी./342 यूनिट-1, को दिनांक 28-03-2018 से 30-04-2018 तक निम्नलिखित शर्तों पर उक्त अधिनियम की धारा 6(सी) के उपबंधनों के प्रवर्तन से छूट प्रदान करता है :—

(1) संदर्भाधीन बॉयलर अथवा बायलर कंपोनेट में होने वाली किसी भी दुर्घटना की सूचना बॉयलर अधिनियम, 1923 की धारा 18(1) की

अपेक्षानुसार तत्काल निरीक्षक वाष्पयंत्र/मुख्य निरीक्षक वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ को दी जावेगी एवं दुर्घटना होने के दिनांक से छूट की मान्यता समाप्त समझी जावेगी.

(2) उक्त अधिनियम की धारा 12 तथा 13 की अपेक्षानुसार मुख्य निरीक्षक वाष्पयंत्र, छत्तीसगढ़ के पूर्वानुमोदन के बिना संदर्भाधीन बॉयलर, पाइप लाइन तथा बायलर कंपोनेट में किसी प्रकार संरचनात्मक परिवर्तन अथवा नवीनीकरण नहीं किया जावेगा.

(3) संदर्भाधीन बॉयलर का सरसरी दृष्टि से निरीक्षण किये जाने पर यदि वह खतरनाक स्थिति में पाया गया तो यह छूट समाप्त हो जावेगी.

(4) नियतकालीन सफाई और नियमित रूप से गैस निकालने (रेगुलर ब्लोडाउन) का कार्य किया जावेगा और उसका अभिलेख रखा जावेगा.

(5) भारतीय बॉयलर विनियम, 1950 के विनियम 385. क की अपेक्षानुसार संदर्भाधीन बॉयलर के संबंध में वार्षिक निरीक्षण शुल्क अग्रिम रूप से जमा कराई जावेगी.

(6) यदि राज्य शासन आवश्यक समझे तो प्रश्नांकित छूट में संशोधन कर सकता है अथवा उसे वापिस ले सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**कमलेश बंसोड़,** अवर सचिव.

---

## परिवहन विभाग
### मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 28 अप्रैल 2018

क्रमांक एफ 05-01/आठ-परि./2018.—राज्य सरकार, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ मोटरयान नियम, 1994 के नियम 70-ख के उप-नियम (6) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, "राजधानी बस सेवा" के अंतर्गत संचालित बस को, अनुज्ञापत्र के प्रदान किये जाने एवं नवीनीकरण के प्रयोजन के लिये उक्त नियम के उप-नियम (3) के तहत् विनिर्दिष्ट गति सीमा से छूट प्रदान करती है ताकि "राजधानी बस सेवा" के अंतर्गत उपबंधित बस सुविधाओं को प्रोत्साहित किया जा सके, जो इस आदेश के राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से प्रभावी होगा.

No. F 05-01/VIII/Tra./2018.—The State Government, in exercise of the powers conferred by Sub-rule (6) of Rule 70-B of the Chhattisgarh Motor Vehicle Rules, 1994, hereby, exempts, bus plying under "Rajdhani Bus Sewa" from the speed limits specified under sub-rule (3) of said rule for the purposes of granting and renewal of permits, so as to encourage bus facility provide under the "Rajdhani Bus Sewa" with effect from the date of publication of this order in the official Gazette.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**ओ. पी. पाल,** विशेष सचिव.

## राजस्व विभाग

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला गरियाबंद, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

गरियाबंद, दिनांक 27 अप्रैल 2018

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 02/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| गरियाबंद | गरियाबंद | डोंगरीगांव प.ह.नं. 16 | 0.23 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, गरियाबंद. | पैरी घुम्मर व्यपवर्तन योजना के अंतर्गत मुख्य नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.), गरियाबंद के कार्यालय में किया जा सकता है.

गरियाबंद, दिनांक 27 अप्रैल 2018

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 03/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| गरियाबंद | गरियाबंद | कोसमबुड़ा प.ह.नं. 21 | 1.58 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, गरियाबंद. | पैरी घुम्मर व्यपवर्तन योजना के अंतर्गत मुख्य नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.), गरियाबंद के कार्यालय में किया जा सकता है.

गरियाबंद, दिनांक 27 अप्रैल 2018

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 04/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| गरियाबंद | गरियाबंद | नहरगांव प.ह.नं. 20 | 9.23 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, गरियाबंद. | पैरी घुम्मर व्यपवर्तन योजना के अंतर्गत मुख्य/शाखा नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.), गरियाबंद के कार्यालय में किया जा सकता है.

गरियाबंद, दिनांक 27 अप्रैल 2018

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 05/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| गरियाबंद | गरियाबंद | छिन्दौला प.ह.नं. 16 | 4.35 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, गरियाबंद. | पैरी घुम्मर व्यपवर्तन योजना के अंतर्गत मुख्य नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.), गरियाबंद के कार्यालय में किया जा सकता है.

गरियाबंद, दिनांक 27 अप्रैल 2018

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 06/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| गरियाबंद | गरियाबंद | परसुली प.ह.नं. 21 | 0.95 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, गरियाबंद. | पैरी घुम्मर व्यपवर्तन योजना के अंतर्गत शाखा नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.), गरियाबंद के कार्यालय में किया जा सकता है.

गरियाबंद, दिनांक 27 अप्रैल 2018

भू-अर्जन प्रकरण क्रमांक 07/अ-82/2015-16.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| गरियाबंद | गरियाबंद | सढ़ौली प.ह.नं. 15 | 3.15 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग, गरियाबंद. | पैरी घुम्मर व्यपवर्तन योजना के अंतर्गत मुख्य नहर निर्माण हेतु. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (रा.), गरियाबंद के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**श्याम धावड़े,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला कोण्डागांव, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व विभाग

कोण्डागांव, दिनांक 14 मार्च 2018

क्रमांक/825/19/अ-82/2016-17/भू-अर्जन/2018.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| कोण्डागांव | कोण्डागांव | मारागांव | 0.166 | अनुविभागीय अधिकारी एवं भू-अर्जन अधिकारी, कोण्डागांव. | शामपुर-रांधना मार्ग के कि.मी. 2/6 नारंगी नदी पर पहुंच मार्ग निर्माण. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण कलेक्टर/अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व) एवं भू-अर्जन अधिकारी, कोण्डागांव जिला कोण्डागांव के कार्यालय में किया जा सकता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**नीलकंठ टीकाम,** कलेक्टर एवं पदेन उप-सचिव.

---

## कार्यालय, कलेक्टर, जिला बलरामपुर-रामानुजगंज, छत्तीसगढ़ एवं पदेन उप-सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग

बलरामपुर , दिनांक 16 फरवरी 2018

क्रमांक/1430/भू-अर्जन/कले./2018/अ-82/2017-18.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अतः भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

### अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बलरामपुर-रामानुजगंज | कुसमी | भवानीपुर उर्फ महकेपी प.ह.नं. 01 | 5.175 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग क्रमांक-02, रामानुजगंज, जिला-बलरामपुर-रा.गंज. | खुटपाली व्यपवर्तन योजना चिरकोमा डिस्ट्रीब्यूटरी ग्राम भवानीपुर उर्फ महकेपी. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कुसमी के कार्यालय में किया जा सकता है.

बलरामपुर , दिनांक 16 फरवरी 2018

क्रमांक/1431/अ-82/2017-18.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बलरामपुर-रामानुजगंज | कुसमी | बसकेपी प.ह.नं. 01 | 6.254 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग क्रमांक-02, रामानुजगंज, जिला-बलरामपुर-रा.गंज. | खुटपाली व्यपवर्तन योजना ग्राम बसकेपी डिस्ट्रीब्यूटरी ग्राम बसकेपी. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कुसमी के कार्यालय में किया जा सकता है.

बलरामपुर , दिनांक 16 फरवरी 2018

क्रमांक/1432/अ-82/2017-18.—चूंकि राज्य शासन को यह प्रतीत होता है कि इससे संलग्न अनुसूची के खाने (1) से (4) में वर्णित भूमि की अनुसूची के खाने (6) में उसके सामने दिये गये सार्वजनिक प्रयोजन के लिये आवश्यकता है अथवा आवश्यकता पड़ने की संभावना है. अत: भूमि अर्जन, पुनर्वासन और पुनर्व्यवस्थापन में उचित प्रतिकर और पारदर्शिता का अधिकार अधिनियम, 2013 (जिसे एतद् पश्चात् अधिनियम 2013 कहा जायेगा) की धारा 11 की उप-धारा (1) के उपबंधों के अनुसार सभी संबंधित व्यक्तियों को इस आशय की सूचना दी जाती है कि राज्य शासन एतद्द्वारा अनुसूची के खाने (5) में उल्लेखित प्राधिकारी को उक्त भूमि के संबंध में धारा 12 के अंतर्गत दी गयी शक्तियों का प्रयोग करने के लिए प्राधिकृत करता है :—

## अनुसूची

| भूमि का वर्णन | | | | धारा 12 द्वारा प्राधिकृत अधिकारी | सार्वजनिक प्रयोजन का वर्णन |
|---|---|---|---|---|---|
| जिला | तहसील | नगर/ग्राम | लगभग क्षेत्रफल (हेक्टेयर में) | | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| बलरामपुर-रामानुजगंज | कुसमी | शाहपुर प.ह.नं. 15 | 6.857 | कार्यपालन अभियंता, जल संसाधन संभाग बलरामपुर, जिला-बलरामपुर-रा.गंज. | बेनगंगा जलाशय योजना के मुख्य नहर निर्माण शाहपुर. |

भूमि का नक्शा (प्लान) का निरीक्षण अनुविभागीय अधिकारी (राजस्व), कुसमी के कार्यालय में किया जा सकता है.

